प्रभव:—विभावयेनां विष्टपविशिष्टतां प्रेमपटिष्ठतां च। एकस्मिन्नप्युद्भवे[1] चेदियन्तो ज्ञातेयसम्बन्धाः समुद्भवेयुस्तदानन्तजन्मसु तेषां का गणना ? अतोऽल तवाज्ञानोपदेशेन शेषेण। अहं तूदेष्यति सहस्रांशौ कल्ये साकल्येन गृहत्यागं विधाय स्वामिसुधर्मानुपदिकः संपत्स्ये,[2] नायं पौनःपुनिकोऽवसरः।

इति श्री चन्दनमुनिविरचते प्रभवप्रबोधे गद्यकाव्ये
सप्तमः प्रकाशः



१, जन्मनि, (जननं जनिरुद्भवः, इति हेम०) २. भविष्यसि।

'प्रभव ! विश्व की इस विशिष्टता और प्रेम-पटिष्ठता को देख, एक ही जन्म में यदि इतने ज्ञातेय सम्बन्ध होते हैं तब अनन्त जन्मों मे उनकी गणना कौन करे ? अतः तुम अपना अज्ञान भरा उपदेश बंद करो। मैं तो कल ही सूर्योदय के साथ ही समस्त रूप से गृह-त्याग कर स्वामी सुधर्मा का अनुसरण करूंगा। ऐसा अवसर वार वार नहीं मिलता।'

सातवां प्रकाश समाप्त



★ | अष्टम : प्रकाश :

प्रभवः—गाङ्गाम्बुपूतसत्वस्यूतविचार ! जम्बूकुमार ! भृश भावगाम्भीर्यं बिभर्ति ते भारती । त्वदुदितं सदुपदेशलेशं निशम्य दृषदोऽपि[1] द्रवेयुः, कल्किनो[2]ऽप्यकल्कना[3] भवेयुः, आसक्ता अपि विरक्ततामाश्रयेयुः, त्वयोदाहृता अकैके शब्दा नृणामन्तःस्तलमाविशन्तः स्पष्टं तत्वनिदर्शनं च विदध्युः; परन्त्वेका विचारधाराऽधुनावधि मद्हृदयोदधिमुन्मथ्नाति, "यथा नास्त्यपुत्राणां गति" रित्यतो न सङ्गतिमावहति ते यतीभवनम् । चिन्त्यमीषदपुत्राणां कः पिण्डदानं[4] दाता ? कस्तर्पणं विधाता ? कः श्राद्धं स्रष्टा ? येषां पितर आसुरी गतिमापन्ना भृशमवसन्नाः[5] सन्तो बम्भ्रमति तेषामपत्यानां धिग् जीवितम् । किञ्च, अपुत्रस्य प्रातः कोऽपि मुखमपि नेक्षितुं वाञ्छति । भूरिविभूतिं बिभ्रदपि भवनमपुत्रस्य [6]शमनसदनविभामाबिभर्ति । अहह ! यस्याजिरं धूलिधूसरैर्दिगम्बरैर्गृहीतहेवाकैः पार्कैर्विभ्राजते सोऽत्रैव "त्रिदिवशिवमनुसज्जते[8] । कुमारेश ! बालानां मुग्धालापाः कियन्माधुर्यमावहन्तितमाम् । हन्त ! तेषामग्रतः कुह वराकी मुधात्वमासादयन्ती सुधा ? क्व कर्करायमाणा शर्करा ? कुत्र मक्षिकाव्रतोच्छिष्ट च मधु ? अहो ! बालास्तु साक्षाद् दर्शनीयमुखारविन्दा योगिनः । अथवा महामनसोऽपि येषामवस्थां प्राप्तुं प्रयतन्ते न किं ते श्लाघ्याः ? अतो विलोक्यात्मजलपनजैवातृकं[9] वशवल्ली प्रफुल्लीकृत्य योग्यात्मजे गार्हस्थ्यभारं नियोज्य पश्चाद् दिष्ट्या[10] जुष्यः[11]

---

१. प्रस्तराः २. पापिनः, (अंहः कल्कमघं पङ्कमिति हेमचन्द्रः) ३ वीगतदम्भाः, (वीतदम्भस्त्वकल्कन, इति हेमचन्द्रः) ४. शीले तृन् "अतो न कर्म

## ☆ | आठवां प्रकाश

प्रभव ने कहा—'गंगा के नीर के समान पवित्र और सात्त्विक विचार वाले हे जम्बूकुमार ! आपकी वाणी में भावों की अत्यन्त गंभीरता है। आपके उपदेश को सुनकर पत्थर भी पिघल जाते है, दम्भी व्यक्ति भी दंभहीन हो जाते हैं, आसक्त व्यक्ति भी विरक्त बन जाते हैं। तुम्हारे एक-एक शब्द मनुष्यों के अन्तस्तल मे प्रविष्ट होकर तत्व को स्पष्ट करते हैं, परन्तु एक विचारधारा आज भी मेरे हृदय को मथ रही है। 'अपुत्रों की गति नहीं होती'—इसलिए आपका साधु बनना उचित नही है। आप कुछ सोचें कि अपुत्र व्यक्ति को पिण्डदान कौन देगा ? कौन तर्पण देगा ? कौन श्राद्ध करेगा ? जिनके माता पिता असुर गति को प्राप्त कर बहुत दु:ख पाते हुए घूमते फिरते हैं उनके पुत्रों के जीवन को धिक्कार है। क्योंकि प्रात: काल मे अपुत्र व्यक्ति का कोई मुँह भी देखना नहीं चाहता। पुत्रहीन गृह यदि विपुल वैभव से भरा पूरा है तो भी वह यमराज के घर के समान है। अहो ! जिसका गृहाङ्गण धूली धूसर नंगे और हठीले बालकों से सुशोभित होता है वह यहीं पर स्वर्ग सुख का अनुभव करता है। कुमारेश ! बालकों का मधुर आलाप कितना मधुर होता है। हन्त ! उनके सामने सुधा भी व्यर्थ हो जाती है। कहां कंकर के समान शक्कर मिसरी? कहां मधु मक्खियों के द्वारा उच्छिष्ट मधु ? अहो ! बालक तो साक्षात् दर्शनीय योगी है। अथवा महान व्यक्ति भी जिनकी अवस्था को पाना चाहते हैं, क्या वे श्लाघ्य नही है ? इसलिए आप अपने पुत्र के मुखचन्द्र को देखकर वंशावली को विकसित कर योग्य

---

णि षष्ठी" ५. भृशमवपादं प्राप्ता: ६. यमराजसदनशोभाम्, (यमराज: श्राद्धदेव: शमनो महिषध्वज, इति हेमचन्द्र:) ७. स्वर्गसुखम् ८. प्राप्नोति ९. पुत्रमुख-चन्द्रम् १०. प्रीत्या ११. सेव्य:

सन्न्यासाश्रमः श्रीमता, सुतरां तल्लीनतया साधनीया चापवर्गपद्धतिः ।

धीधराणां धुरन्धरो धारिण्यात्मजः पुनरपि सस्मित वक्तुमारेभे—तस्करेश ! इयन्निशम्यापि न शमनमायाता ते जघन्या मोहमादकता ? कियद् गाढमज्ञानमाधत्से यदपत्यैः स्वर्गाधिपत्यं स्वीकुरुषे ? पुत्रैरेव यदि गतिः स्यात्तर्हि शूकरकुक्करादीनां प्रथमं सद्गतिर्भवेत् । पुनर्यदि पुत्रपुण्यप्रसरैर्व्यापिन्नाः पितरः सुखिनो जायेरन्, तर्हि "अवश्यमेव भोक्तव्यं, कृतं कर्म शुभाशुभम्" इत्याद्याप्तोक्तिर्न किमपार्थका[1]स्यात् ? भ्रात. ! श्राद्धे श्रद्धया नानापायसादिपक्वान्नैर्भूदेवेषु भोजितेषु पितरस्तृप्तिमासादयेयुरित्येषा कल्पना न कथं त्वन्धविश्वासमनुबध्नाति, बुद्धेर्मान्द्यं च सूचयति ? यद्येषैव कल्पना सत्या तर्हि प्रस्थितानां पाथेयसंग्रहो न कथं मुधा स्यात् ? गच्छतु भवान् ग्रामं भोजयेऽहमत्रैकं वाडवम् । देहं विहाय तदानीमेवाऽसुमान् कर्मानुसारिणी गतिमासादयति, न तत्र परहस्ताक्षेपश्चाशङ्कनीय. । अहो ! आयाता मे स्मृतिमेका श्राद्धकृतो महेश्वरदत्तस्याऽऽख्यायिका श्रावयामि ताम्, अवधत्तां भवान् ।

प्रभव.—शृणोमि भो ! व्याक्रियताम् ।

जम्बूः—अस्ति विजयाभिधैका पूः । तस्यां भद्रप्रकृतिर्महेश्वरदत्तनामैको वणिक् । तस्य चलस्वभावा स्वैरिणी कौटिल्यशालिनी मालिनीनाम्नी भार्या । स्वस्वामिनः स्वभावसारल्यमधिगम्य साऽतीव पुंश्चली[2] संजाता । रूपयौवनगर्विता कुलमर्यादामुद्रुजन्ती कूलङ्कषेव नेषदपि त्रेपे । हा ! हा ! कीदृशः स्त्रीणां दुराराध्यः स्वभाव : ? पत्या परमप्रीत्या पोषिताप्युपोषिता[3] भवति परपञ्चजनभुक्तये । अनवरतविश्वस्तापि जाजायते विश्वासघातिनी । पूर्णमनुकूलितापि समाचर्रात किञ्चिद् वैपरीत्यं दयिते प्रातिकूल्यमाकलयतितरां

१. निरर्थका २. कुलटा ३. बुभुक्षिता

पुत्र को गृहभार सौंपकर, पश्चात् आप संन्यास आश्रम मे प्रवेश करें - दीक्षा ले और निरन्तर तल्लीनता से मोक्ष मार्ग की साधना करे।'

धीर धुरन्धर जम्बू कुमार हँसते हुए पुनः कहने लगे। 'तस्करेश ! इतना सुनने पर भी तेरी मोह-मादकता शात नही हुई? तुझमें कितना गाढ अज्ञान है कि तू पुत्रो के द्वारा स्वर्ग के आधिपत्य को स्वीकार करता है। यदि पुत्रो से ही गति होती तो शूकर कुत्ते आदि की सद्गति सबसे पहले होती। यदि पुत्रों के पुण्यप्रभाव से ही मृत माता-पिता सुखी हों तो क्या यह वाक्य —'किये हुए शुभाशुभ कर्म का फल अवश्य भोगना पड़ता है'—निरर्थक नही हो जायेगा ? भ्रात ! श्राद्ध मे अनेक प्रकार के क्षीर, पक्वान्न आदि भोजन विप्रो को खिलाने से मृत माता पिता तृप्ति का अनुभव करते हैं, यह कल्पना क्या तुम्हारे अन्धविश्वास की द्योतक नही है ? क्या यह तुम्हारी बुद्धि की मन्दता सूचित नही कर रही है ? यदि यही कल्पना सत्य है तो क्या देशान्तर के लिए प्रस्थित मनुष्यो का पाथेय संग्रह व्यर्थ नही जाता ? तुम ग्रामान्तर जाओ, मैं यहा एक विप्र को भोजन करा दूंगा। (तथ्य यह है कि) शरीर को छोड़कर जीव अपने कर्मानुसार गति को प्राप्त होता है। वहाँ दूसरो के हस्तक्षेप की आशंका नहीं करनी चाहिये। अहो ! श्राद्ध करने वाले महेश्वर दत्त की आख्यायिका मुझे याद आ रही है, उसे मैं तुम्हे सुनाता हूँ, तुम सावधान सुनो।

प्रभव ने कहा—'मैं सुनता हूँ आप कहे।'

जम्बू ने कहा—'विजया नाम की एक नगरी थी। वहाँ महेश्वरदत्त नामक एक वणिक रहता था। वह प्रकृति से भद्र था। उसकी स्त्री का नाम मालिनी था। वह चंचल स्वभाव वाली कुलटा और कौटिल्यशालिनी थी। अपने स्वामी के स्वभाव की सरलता को जानकर वह अत्यन्त कुलटा हो गई थी। वह रूप और यौवन पर गर्व करती हुई वेगवती नदी की तरह अपनी कुलमर्यादा का उल्लंघन करने मे कभी नही शरमाती थी। हा! हा ! यह कैसा स्त्रियो का दुराराध्य स्वभाव ! अपने पति के द्वारा परम प्रीति से पोषित होती हुई भी वह अन्य मनुष्य को भोगने की इच्छा करती है। सतत विश्वस्त होने पर भी विश्वासघात कर देती है। पूर्ण अनुकूल किये जाने पर भी किंचित विपरीतता पाकर शीघ्र विपरीत बन जाती है। अनेक प्रकार के नये-

झटिति। नानानव्यवासोभूषणादिप्रकरपरिपूरितापि दुष्पूरा प्रान्ते न कि-पि प्राप्तमित्येव पूत्कुरुते। अमूषां किं प्रियं किमप्रियम्? किं गम्यं किमगम्यमिति नावसातुं शक्यते गृहयानधूर्वहेन[1] सर्वंसहेन वराकेन वरयित्रा।

भवन्तुनाम दम्भिनः कथमपि चातुर्यंचतुरस्रास्तथापि तूलवातनिहिताग्निकणवन्नहि चिर गुप्तिमाधत्ते दम्भचर्या। अविदितचरमिदं स्वयोषिद्दुश्चरितं विदितमन्तेऽत्यन्तदुःखितेन धवेन। हा! किमिदम्! किमु ममान्वये दारुणप्रतिफलो दवानलो लग्नः? अहं कलहायमानो यद्यस्याः कुलटायाः कोलाहलं करिष्ये, ऋते स्वमानहानेर्नहि किमपि लप्स्ये। अतः समयमासाद्य दुष्टाया जारमेव जर्जरीकृत्य पापमूलं छेत्स्यामि; एवं निश्चित्य अनभिज्ञ इव रन्ध्राणि विलोकमानः कालं क्षिपति।

अथान्येद्यु रहसि सुरतनिरतं[2] निस्त्रपं तद् द्वन्द्वमासाद्य कोपकरालाननस्तत्पतिरुपपतिं[3] कुठाराघातेन घातयामास। भवत्यथवा परकान्ताकामुकानामियमेव प्रतिक्रिया। स्वां कान्तामप्यशान्तया वाचा निर्भर्त्सयामास—"बन्धकि![4] ध्रुवमिदं स्वचित्ते निश्चिनु,चेदत ऊर्ध्वमीदृगनाचरणीयमाचरणमाचरिष्यसि, तर्हि तवापि जीवनपतत्त्रिण[5]मुड्डीयमानमेव विद्धि, कथमपि सकृत्कृतं त्वदपराधमहं सहे, पुनराचरितं त्वरितं परक्षेत्रचिकित्स्यमेव[6] भावि, न शङ्का।"

मृत्युविभीषिकया सा भृशं भीतिमातन्वती सवेपथु प्रार्थयितुं लग्ना—"रक्ष-रक्ष मां पापीयसीं, पतिदेव! अग्रे नाहमीदृक् समाचरिष्यामीति शपथपूर्वकं व्याकरोमि। कृपालो! एकमागस्तु सोढव्यमेव"।

इतः स म्रियमाणो मर्त्यो निजदुर्गुणदत्तावधानो गतासुस्तस्या एव प्रेयस्याः कुक्षौ समवततार। इतस्तस्य पलादः[7] पापीयान् पिता दुर्ध्यानेन पञ्चत्वमाप्तो माहिषीं[8] गतिमधिगतः। पुनरमर्षणाऽस्य[9]

---

१. वलिवर्देन २. संभोगरतम् ३. जारम्, (उपपतिस्तुजारः स्यादिति

नये वस्त्र तथा आभूषणो से उसे भरने पर भी वह नही भरती और अन्त मे यही कहती है कि मुझे कुछ नही मिला—इनके लिए क्या प्रिय है, क्या अप्रिय है, क्या गम्य है, क्या अगम्य है ? यह बैल की तरह गृहस्थी का भार वहन करने वाला विचारा पति नही जान सकता।

दंभी मनुष्य कितने ही चतुर क्यों न हों किन्तु रुई के ढेर में अग्नि कण की तरह दंभचर्या बहुत काल तक छुपी नही रहती। वह पहले अपने स्त्री का रहस्य नही जान पाया, किन्तु अन्त मे अत्यन्त दुःखित हो उसने अपनी स्त्री का दुश्चरित्र जान लिया। हा ! यह क्या है ? क्या मेरे कुल मे दारुण प्रतिफल देने वाला दावानल लगा है ? यदि मैं इस कुलटा से कलह कर कोलाहल करूंगा तो अपनी मान हानि के सिवाय मुझे कुछ भी नही मिलेगा इसलिए समय पाकर इस दुष्टा के जार का नाश कर पाप के मूल को ही छेद डालूंगा। यह निश्चय कर अनभिज्ञ की भांति स्त्री के दुश्चरित्र के रन्ध्रों को देखता हुआ काल व्यतीत करने लगा।

एक दिन एकान्त में अपनी स्त्री तथा जार को संभोगरत देखकर कोप से विकराल होते हुए उसने उस जार को कुठार से मार डाला। दूसरे की स्त्री मे रक्त रहने वाले कामुको की यही गति होती है और अपनी स्त्री को कठोर वाणी से भर्त्सना देते हुए कहा—कुटिले ! अपने दिल मे यह विश्वास कर ले कि आज से यदि तू ऐसा आचरण करेगी तो तेरे प्राण पखेरू भी इसी तरह उड जायेंगे। तेरे किए अपराध को मैं एक बार ज्यो त्यों सहन करता हूं। यदि तूने पुनः उसका आचरण किया तो तुझे दूसरे जन्म मे भोगने योग्य दण्ड सहना होगा, इसमे कोई शंका नही है।

मृत्यु की विभीषिका से अत्यन्त भयभीत होती हुई, कांपती हुई वह कहने लगी—'पतिदेव ! मुझ पापिनी की रक्षा करें। मैं यह सौगध पूर्वक कहती हूँ कि आगे ऐसा आचरण नहीं करूंगी। कृपालो ! एक अपराध तो सहना ही चाहिए।'

इधर मरते हुए मनुष्य ने (जार) अपने दुर्गुणों का ध्यान करते हुए मृत्यु को पाया और उसी प्रेयसी की कुक्षी में जन्मग्रहण किया। इधर महेश्वरदत्त का मांस-भक्षी पापी पिता दुर्ध्यान में मृत्यु को प्राप्त हो तिर्यञ्च

---

हेमचन्द्रः) ४. कुलटे ! ५. "पतत्त्रिणम्" पक्षिणम् ६. अपरशरीरभोग्यम् ७ मांसाशी ८ महिषसम्बन्धिनीम् ८ "अमर्षणा" क्रोधना

माता प्राप्तावसाना शौवनीं योनिं शिश्राय । हा ! कीदृशी शुभाशुभ-कर्मणामतर्कणीया गतिः ।

गच्छत्यनेहसि प्राप्तसुता संजाता महेश्वरदत्तपत्नी । नामकरण-महोत्सवे भूरिविभवव्ययोऽकारि सानन्द पत्या । पित्रोरुत्कृष्टहार्द्देन लालितः पालितः पुत्र. प्रतिदिनं सुखमेधते । विलोक्यतामिदमभिनव-भवनाटकम् ।

अथान्यदा महेश्वरदत्तः स्वपितुः श्राद्ध कर्तुंकामस्तदहे[1] तमेवमह-मालेभे,[2] यस्मै पिण्डदानं दित्सत्यसौ । इतो गतजन्ममाता कुक्कुरी व्यापादितसैरिभास्थि[3] भक्षितुकामा तदुद्वहेन[4] गाढं ताडिता कटिभग्ना वभूव ।

इतस्तत्र कश्चिद् विशेषज्ञानी महर्षिवरः समागात् अद्राक्षीच्च तत्र जायमानमकृत्य कृत्यम् । महेश्वरं सम्बोध्य स्पष्टं प्रोवाच—

"शत्रुमङ्के समारोप्य, पिता व्यापादितस्त्वया ।
कृता भग्नकटिर्माता, धिक् श्राद्धं, किं नु हृष्यसि"? ।

इति साधूदितं काव्यमाकर्ण्य वीक्षापन्नः[1] खिन्नश्च महेश्वरः सविनयमिदमपृच्छत्—भगवन् ! किमुदीरितं भवता, नावगतं मया किमपि ।

महर्षिवरः—हंहो ! महेश्वर ! प्रादुष्कुर्वे किमु यथास्थितं वृत्तम् ?

श्रेष्ठी—क्रियतां कृपा ।

महर्षि·—यमुद्वहं[6] सहर्षमुत्सङ्गे समुद्वहसि स त्वयैव जीवमारं मारितो जारस्ते पाणिगृहीत्या.[7] । मूढ ! किमद्य मोदमेदुरा वेविद्यसे सूनु दर्शं दर्शम् । अपरञ्च—माहिषी तनुमाश्रित स्वपितरं विशस्य[8] तस्यैव मांसेन तत्तृप्तिमातनोषि । हा हा ! कोऽसि त्वत्सदृशोऽन्यो मातृशासितः[9] ? पुनः सारमेय्यवतार"मासेवमाना ते प्रसविनी त्वयैव क्रुधान्धेन गाढमाहता भग्नकटिर्भृशमाक्रन्दतितराम् । हन्त ! तथापि त्वं किमद्य हर्षविह्वलो दरीदृश्यसे ? धिक्-धिक् तवाज्ञान-मूलकं कार्यम् ।

---

१ तद्दिने २. मारितवान् ३. महः (लुलायः सैरिभो महः, इति हेमचन्द्रः) "पाडा" इति भाषायाम् ४. तत्पुत्रेण १. विस्मितः २. आत्मजम्

योनि मे भैंसे के रूप में जन्मा और उसकी क्रोधशीला माता ने मरकर कु
की योनि मे जन्म लिया। हा ! शुभ अशुभ कर्मों की गति कैसी अतर्कणीय है

कुछ दिनों के वाद महेश्वरदत्त की पत्नी ने एक पुत्र को जन्म दिया
नाम करण महोत्सव में पिता ने वहुत द्रव्य व्यय किया। पिता के उत्क
प्यार मे लालित-पालित होता हुआ पुत्र सुख से वढ़ रहा था। देखिये
संसार का नया नाटक !

एक वार महेश्वरदत्त ने अपने पिता का श्राद्ध करने की इच्छा से उ
भैंसे का वध किया जिसको वह पिण्डदान देना चाहता था। इधर पूर्व ज
की माता जो मर कर कुत्ती हुई थी, मारे हुए भैंसे की हड्डियो को खाने
लिए वहां आई। उसके पुत्र महेश्वरदत्त ने उस पर ऐसा गाढ़ प्रहार कि
कि उसकी कमर टूट गई।

इधर कोई विशेष ज्ञानी महर्षि प्रवर वहां आए। उन्होने वहां होने वा
अकृत्य को देखा। महेश्वरदत्त को संवोधित कर स्पष्ट कहा—'अपनी गो
मे शत्रु का समारोपण कर तूने अपने पिता की हत्या की है और माता
कमर तोड़ी है ! धिक्कार है तेरे श्राद्ध को जिसको करके तू प्रसन्न हो र
है।' साधु श्री की वाणी सुनकर उसे आश्चर्य हुआ। श्रेष्ठी ने विनम्रता
पूछा—'भगवन् ! आपने क्या कहा ? मैं कुछ भी नही समझ सका।'

महर्षि ने कहा—महेश्वर ! क्या मैं यथार्थ वात प्रकट करूं ?'

श्रेष्ठी ने कहा—'हां, कृपा करें।

महर्षि ने कहा—'जिस वालक को तुम प्रसन्नता से अपनी गोद
उठाए हुए हो, वह तुम्हारे द्वारा ही मारा हुआ तुम्हारी पत्नी का जार है
मूढ़ ! तुम अपने पुत्र को देख-देख कर क्यो मुदित हो रहे हो ? दूसरी वात
कि भैंसे के शरीर को धारण करने वाले अपने पिता को मार कर, उस
के मांस से तू उसकी तृप्ति करना चाहता है ? हा ! हा ! तेरे जैसा मू
कौन होगा ? कुत्ते की योनि में उत्पन्न अपनी माता को तूने क्रोध मे अन्ध
होकर खूव पीटा है। उसकी कमर टूट गई है और वह जोर-जोर से चिल्ल
रही है। हन्त ! तो भी आज तू हर्ष-विह्वल क्यों दीख रहा है ? धिक्का
है ! तेरे अज्ञानमूलक कार्य को'।

---

(उद्वहोऽङ्गात्मजः सूनुरिति हेमचन्द्रः) ३. भार्यायाः ४. हत्वा ५ मूर्ख
६. शुनीजन्म।

महेश्वरः—किं सत्यवद्यमिदम्[1] ? नहि संभावयामि खलु प्रत्यक्षप्रमाणमन्तरेण भवत्कथनमहम् । दीयतां किमप्यध्यक्षं प्रमाणम् ।

महर्षिः—चेदेनां रात्रिजागरां[2] ते भूतपूर्वामम्बामन्तःप्रवेशयसि, तर्हि लोभाकुलेयं स्वहस्तस्थगितनिधानस्योपरि गत्वोर्ध्वंदमा[3] भवित्रीति मे कल्पना ।

महेश्वरः—प्रमाणयामि साम्प्रतमेव भवत्कथनम् ।

महर्षिः—को निषेधति यदृच्छया सत्यापनीयम् । तत्कालमन्तर्विगाहिता[4] सा गृहमृगी[5] भूगतसेवधिसन्निधि[6]मासेवितुं लग्ना । महेश्वरो द्राक् कुक्कुरीमेकतः कृत्वा तदधस्तनीं वसुन्धरामुदखानीत्, स्वर्णप्रधानं च निधानं हस्तयित्वा प्राप्तपूर्णप्रत्ययः शोकसागरे न्यमाङ्क्षीत्[7] । हा ! किमिदं जगतः स्वरूपम् ? हन्त! मज्जीवनाधारः कुमारोऽयं जारः ! बत ! बताततायिना मया तातोऽपि घातितः, जनन्यप्याहता च । भवत्वजननिरेव मादृग्जननीक्लेशकारिणो दुर्विनीतस्य पुत्रस्य । भूयादकरणिरेतादृशस्य श्राद्धविधेः । एवङ्कारं बहु विकल्पयन् संसारान्निर्विण्णः । सुगुरोः सकाशात्सदुपेशामृतं निपीय नानाविधक्लेशावेशैरेकार्णवीभूतं[8] भुवनं हातुमना बभूव । आदाय च पवित्रं चारित्रं घोरं तपस्तप्त्वा सुखमूर्ध्वलोकौकाः संजज्ञे । ततस्तस्करेश! जहाहि जहीहि स्वकीयमाभिग्रहिक[10]माग्रहमन्धपरम्परां च । पुत्रपौत्रादिभिर्न कदापि कल्याणमाकाङ्क्षणीयम्, किन्तु स्वकृतैः शुभाचरणैरेव ।

इति श्रीचन्दनमुनिविरचिते प्रभवप्रबोधे गद्यकाव्ये

ऽष्टमः प्रकाशः

---

१. सत्यकथनम् (नाम्निवदः क्यप् च इति क्यप्) २. शुनीम ३. स्थिता, (ऊर्ध्वं ऊर्ध्वंन्दम : स्थितः, इति हेमचन्द्रः) ४. गृहान्तरं नीता ५. शुनी

श्रेष्ठी ने पूछा—'क्या यह सत्य है ? प्रत्यक्ष प्रमाण के बिना मैं आपके कथन पर विश्वास नही कर सकता। आप मुझे कोई प्रत्यक्ष प्रमाण दें।'

महर्षि ने कहा—'यदि तू पूर्व जन्म की माता रूप इस कुत्ती को अन्दर ले जायगा तो मेरी कल्पना है कि अत्यन्त लोभाकुल यह कुत्ती अपने हाथो से छुपाए हुए निधन पर जा खड़ी रहेगी।'

महेश्वर श्रेष्ठी ने कहा—'मैं आपके कथन की अभी परीक्षा करता हूं।'

महर्षि ने कहा—'इसका कौन निषेध करता है ? जैसी तुम्हारी इच्छा।' तब तत्काल ही श्रेष्ठी उस कुत्ती को अन्दर ले गया। वह एक स्थान पर जा खड़ी हुई जहाँ निधि गड़ी हुई थी। महेश्वर ने शीघ्र ही कुक्करी को एक ओर हटाकर उनके नीचे की भूमि को खोदा। उसमें से स्वर्ण प्रधान निधि को पाकर उसे पूर्ण विश्वास हो गया। इस स्थिति से वह शोक के समुद्र मे डूब गया। हा ? क्या यही जगत् का स्वरूप है ? मेरे जीवन का आधार यह कुमार जार है। खेद ? खेद ? मैं आततायी हूं ! मैंने अपने पिता को भी मार डाला, जननी को भी पीटा। मेरे जैसे अविनीत पुत्र का जो कि अपने माता के लिए इतना क्लेशकारी हुआ है, जन्म ही नही होता तो क्या ही अच्छा होता ? ऐसी श्राद्धविधि को नही करना ही अच्छा था। इस प्रकार के क्लेशो से परिभूत हुआ संसार को छोड़ने का इच्छुक हुआ। पवित्र चारित्र को ग्रहण कर, घोर तपस्या, कर सुख से देवलोक चला गया। इसलिए तस्करेश ? मिथ्यात्व को छोड़, आग्रह का त्याग कर। पुत्र-पौत्र से कभी भी कल्याण की आकाक्षा नही करनी चाहिए। किन्तु स्वकृत शुभ आचरणों से ही यह होता है।

## आठवां प्रकाश समाप्त

६. भूमिगतनिधानसमीपम् ७. निमग्नः ८. न करणं श्रेय इत्यर्थः। ९. एकार्णवीभूतम्-परिव्याप्तम् १०. आभिग्रहिकम्=कुमताग्रहरूपम्



## नवमः प्रकाशः

बोधसौधमारूढः प्रभवः शान्तरसकिरा गिरा प्रोवाच—"जम्बूः ! त्वमेव धन्यधन्योऽसि, अनन्योऽसि त्वमेव चाध्यात्मपथि प्रस्थितानां नृणाम् । प्रथममेवाहं तव दर्शनात् प्राप्ताकर्षणः, किन्तु त्वद्दार्ढ्यमधिगन्तुमिच्छता कतिचन वैषयिकाः प्रलोभास्तव पुरस्तादुपढौकिताः । वशिनां वरेण्य ! अनुत्तराणि त्वदुत्तराणि विहितात्मदिग्दर्शनानि निदर्शनानि चाकर्ण्य मदीयहृदयमपि परिवर्त्तनमाकाङ्क्षति । किं बहुना ? तवाऽन्वग्[1] भवेयमित्यपि साहसं चादधाति । वीरवर ! धार्मिकाणां धर्मधुरन्धरत्वं न यादृग् गौरवं स्पृशति तादृक् कापथपान्थानां पारिपन्थिकानां हृदयपरिवर्त्तनम् । महामहिमन् ! त्वदुपदेशसुधां मनोहृत्य निपीयेमा अभिजाता[2] जाता वैराग्यसङ्गिन्योऽङ्गनाः किमिदं न महच्चित्रणीयम् । यासामग्रतो विडौजा[3] अपि त्यक्तौजास्तासां[4] पुरस्त्वं ब्रह्मव्रतबोधकरः । यासामेकः कटाक्षक्षेपोऽपि तपसा तनूभूततनुं तपस्विनमपि तरलीकरोति ताः प्रतिबोध्य त्वया त्यागपथि पुरश्चारिण्यो[5] विहिताः । ओः ! "याः कन्दर्पदर्पशालिन्यस्त्वां चालयितुं भवनिषद्वरे[6] निपातयितुं चैकीभूय कृतनिश्चयाः समागुस्ताः सर्वा अपि त्वत्तः संजाताः । उत, स्पर्शमणिं कर्तयितुकामा कृपाणी न किं काञ्चनीं दशामापनीपद्यते[7] ? जागरूकहृदय ! झगिति मोहशय्यायां शयानं संसारमुज्जागरय, तारय पुनस्तितीर्षून् नरान् । साम्प्रतमहमपि मदीयां चौरपञ्चशतीं प्रतिबोधयामि, नयामि च

---

१. अनुगामी २. कुलीनाः, (कुल्यः कुलीनोऽभिजातः, इति हेम०) ३. इन्द्रः



## नवां प्रकाश

प्रभव को ज्ञान हो गया। उसने शांत वाणी से कहा—'जम्बू ! तू धन्य है, तू ही अध्यात्ममार्ग पर चलने वालो मे अनन्य है। मैं तेरे प्रथम दर्शन से ही आकृष्ट हो गया था, किन्तु तेरी दृढ़ता जानने के लिये मैंने कई वैषयिक प्रलोभन तेरे सामने रखे। हे जितेन्द्रिय ! तेरे अनुसार उत्तर और आत्मा का दिग्दर्शन कराने वाले दृष्टान्त सुन कर मेरा हृदय भी परिवर्तित हो गया है। ज्यादा क्या कहूँ ? मैं तेरा अनुगामी बनूं—यह साहस भी मुझ मे उत्पन्न हुआ है। हे वीरो मे अग्रणी ! धार्मिक व्यक्तियों की धर्म धुरन्धरता जितनी महत्वपूर्ण नही है, उतना महत्वपूर्ण है उन कुपथगामी चोरो का हृदय-परिवर्तन करना। महामहिम ! तेरे उपदेशामृत को जी-भर पीकर ये कुलीन अंगनाएं तेरी साथिनी बनीं—क्या यह अत्यन्त अद्भुत नही है ? इन ललनाओ के आगे इन्द्र का बल भी क्षीण हो जाता है; उनको तू ब्रह्मचर्य का बोध देने वाला है। तपस्या से क्षीण शरीर वाले तपस्वी भी जिनके एक कटाक्षक्षेप मात्र से विचलित हो जाते है उनको प्रतिबोधित कर तूने उन्हे त्यागमार्ग पर अग्रसर किया है। ओह ! कन्दर्प के दर्प से गर्वित होती हुई जो स्त्रियां तुम्हे विचलित नही कर सकी और तुम्हे संसार के कर्दम मे डालने के लिये जिन्होने निश्चय कर लिया था वे भी सभी तुम्हारे वशवर्ती हो गईं ? स्पर्शमणी (पारस) को काटने मे उद्यत कृपाणी क्या सोने की नही हो जाती ? हे जागरूक हृदय ! मोह की शय्या मे सोये हुए संसार को शीघ्र जागृत करो और संसार सागर से तैरने के इच्छुक व्यक्तियो को तारो। अब मैं भी अपने

---

४. त्यक्तपराक्रमः ५. अग्रगामिन्यः ६. संसारकर्दमे ७. अतिशयेन प्राप्नोति

त्वया नीयमानं मार्गम् । एवं निगद्य तस्करराट् किंकृतमियत्कालमिति कौतूहलाकुलान् स्वानुचरान् प्रपेदे, सहजसमुत्थया सरस्वत्या च निजगाद—"चौराः ! अद्य मयैको महान् नवीनः पश्यतोहरः[१] सप्रैक्षि; यस्याग्रतोऽहं सर्वथाप्यकिञ्चित्करः संवृत्तः । अहो ! वयं तु स्वसत्तां संगोप्य गृहपतिमजागरयन्तो मोषयामः[२] परमनेन तु प्रजागर्यं मन्मानसमचोरि । साम्प्रतमहं तदधीनो वर्त्ते, केवलं वो[३] नवोदन्तं[४] जिज्ञापयिषुरेवात्र समागाम् । सम्प्रति नाहं भवदाधिपत्यमनुभवामि, किन्तु तस्य महामनसो दास्यं स्वीकुर्वाणः स्वं कृतार्थमामनामि" ।

सर्वेऽपि सखेदमाश्चर्यमाचिन्वानाश्चौराः किं जातमित्युत्कलिकया[५] सकलं वृत्तान्तं श्रोतुमुत्सहमाना बभाषिरे—"प्रभो ! किमद्य भवतां भाषा नितान्तमन्यादृशीमाशामासेवते[६]? कथमद्य भवतां दृष्टिरन्यविधां सृष्टिं सिसृक्षति[७] ? किमुताद्य भवतां प्रतिभा बिभर्ति भास[८]मन्यादृशीम् ? भवन्तस्तु यदृच्छया जनान् भ्रामयितुमलम्भविष्णवस्तर्हि भवतोऽपि भ्रामयितुं क्षमः कोऽन्यो निकृतिपरः[९] समवतीर्णः ? अस्तु, किमभूदिति किञ्चित्स्पष्टनीयम्" ।

प्रभवः—सहचराः ! किमु वर्णयामि ? दृष्टो मयाद्यैको वरेण्यो वर्णी, विचित्रो योगी, नवीनो मुनिः, प्रत्यक्षश्च धर्मः । चित्रं यस्य सम्पदं जिघृक्षवः स्तैन्यं च कर्तुं शनकैः समागता वयम्, स तु प्रातः सर्वमपि विभवव्रातं जिहासति पिपासति, च शान्तसुधारसम्। अष्टावपि नवोढाः प्रबुद्धास्तमनुकर्तुमुत्सहन्ते । तस्य मनस्विनोऽलौकिकं त्यागं निरीक्ष्य तेनाऽमा धर्मकथां च विधाय स्वमपि तच्चरणे प्राभृतीकर्त्तुं[१०] कृतप्रतिज्ञोऽस्मि । भद्राः ! मया घनं दुश्चरितमाचरितम्, लोप्त्रमपि[११] भृशं दुर्व्यसनसेवायां व्यापारितम्, अनेके निरपराधा जना विजनवासिनो व्यधायिषत, अनेके कुटुम्बिनो मयोत्पीडिता घनामापदमनुभवन्ति, अनेकाश्च अबला विलपन्त्यो मामाक्रोशन्ति । हन्त !

---

१. चौरः (यः पश्यतोहरेदर्थं, स चौरः पश्यतोहरः, इति हेम०) २. स्तैन्यं कुर्मः ३. वः=युष्मान् ४. नव्यवृत्तान्तम् ५. उत्कण्ठया ६. "आशाम्"=दिशम्

पांच सौ चोरों को प्रतिबोध देता हूँ और तुम्हारे मार्ग पर ले आता हूँ।' यह कहकर तस्करेश अपने साथियों के पास आया। इतने समय आपने क्या किया—इस कुतूहल से सभी साथी आकुल थे। उसने सहज वाणी में कहा—'चोरो! आज मैंने एक महान नवीन चोर को देखा। जिसके आगे मैं सर्वथा अकिञ्चित्कर हो गया। अहो हम तो अपने आपको छुपाकर गृहपति को बिना जागृत किए चोरी करते है, किन्तु उसने जागृत कर मेरा मानस चुराया है। अब मैं उसके अधीन हूँ, तुम्हे केवल नए वृत्तान्त की जानकारी देने के लिए यहां आया हूँ। अब मैं तुम्हारा स्वामी नही हूँ किन्तु उसकी दासता स्वीकार कर अपने आपको कृतार्थ मानता हूँ।'

सभी चोरों को सखेद आश्चर्य हुआ। सारे वृत्तान्त को जानने की उनमें उत्कण्ठा उत्पन्न हुई। उन्होने कहा—'प्रभो आज आपकी वाणी अन्य प्रकार की मालूम हो रही हैं। आज आपकी दृष्टि दूसरी सृष्टि करना क्यों चाहती है? आज आपकी प्रतिभा बदली हुई क्यों है? आप अपनी इच्छा से लोगो को चक्कर में डालने मे समर्थ हैं तब आपको भी चक्कर मे डालने वाला कौन दूसरा मायावी अवतरित हुआ है? स्वामिन्! हम यह विश्वास नही कर सकते कि आपको भी कोई मोहित कर सकता है। अस्तु क्या हुआ हमको आप थोड़ा स्पष्ट करें।'

प्रभव ने कहा—'साथियो! क्या कहूं? मैंने आज एक वरेण्य ब्रह्मचारी, विचित्र योगी, नवीन मुनि और प्रत्यक्ष धर्म को देखा। महान् आश्चर्य है कि जिसके धन को ग्रहण करने के लिये, चोरी करने के लिये हम गये थे, वह व्यक्ति प्रात:काल ही समस्त वैभव का त्याग करेगा और शांत सुधारस को पीना चाहेगा। आठो नई वधुएं प्रतिबोध पाकर उसका अनुकरण करने के लिए उत्साहित हो रही हैं। उस मनस्वी का अलौकिक त्याग देख कर तथा उसके साथ धर्म-वार्ता कर मैंने भी अपने आपको उसी के चरणों मे भेंट करने की प्रतिज्ञा की है। भद्र! मैंने बहुत दुराचरण किए हैं। चुराए हुए धन का भी मैंने दुर्व्यसनो मे व्यय किया है। मैंने अनेक निरपराध मनुष्यो को गृहहीन बना दिया है। मैंने अनेक कुटुम्बियो को पीड़ित किया है जो आज भी अत्यन्त आपत्ति का अनुभव कर रहे हैं, अनेक अबलाएं विलाप करती

---

७. स्रष्टुमिच्छति ८. आभाम् ९. कपटपटुः "कुसृतिर्निकृतिश्च सा", इति हेम० १० ढौकयितुम् ११. अपहृतं धनम्।

साम्प्रतमहमखिलानामागसामेकान्ततः प्रायश्चित्तं करिष्ये, घोरं संयममादाय निजात्मकाञ्चनं च निर्मलं विधास्ये, अतो यूयं यथेच्छं कर्त्तुं प्रभवथ, अहमिदमेवाचरिष्यामीति न सन्देह्यं मनागपि ।

सर्वेऽपि तस्करा अतर्कितां कामपि नव्यां वार्तां निशम्य व्यात्तमुखं स्फारितनयनं जडिमानमाप्ताः । नाथ ! किमद्य भवता वैरङ्गिकीं कथां प्रथयताऽस्मदीयाऽऽशाया उपरि पाथः[1] प्रसार्यते ? वयं तु भवदधीना वर्त्तामहे, जीवनसर्वस्वमपि भवन्तमेव मन्यामहे । यदि श्रीमन्तः श्रामण्यमाश्रयिष्यन्ति तदानीमस्माभिर्गृहे स्थित्वा किं विधातव्यम् ? वयमपीदानीमिव न किं भवदनुगामिनः संपत्स्यामहे ? प्रभो ! वयं सत्या भक्ता अनुचरास्तु तदानीमेव भविष्यामो यदा दुर्गमेऽपि पथि न भवत्सङ्गमं मोक्ष्यामः । अस्तु यन्निश्चितं तद् विधीयताम्, वयं त्वनुगा अनुगा एवोपस्थास्यामहे । कथमेतद्रमणीयतरं स्याद् यत् स्वामी स्वर्गाधिकारी, सेवका नारकार्हाः स्युः, नैवम् वयं त्वनुगमनमेव विधास्यामहे, नात्र चिन्तनीयं किञ्चित् ।

स्वानुवर्त्तिनां विचारचङ्गिमानमङ्गीकृत्य भृशमानन्दितः प्रभवः प्रोचे—"भ्रातरः ! धन्या यूयं यत्स्वामिना सह सम्यक् सौहार्द्दं प्रतिपालयितुं कृतसंकल्पा वर्त्तध्वे । अहो ! पराभूतमारस्य[2] जम्बूकुमारस्य लोकोत्तरं कृत्यं निरीक्ष्य विचार्य च न के निर्विण्णाः स्युः ? एतादृशं सांयान्त्रिकमासाद्य[3] न के भवार्णवं तितीर्षेयुः ? अतो यथासुखं सृजत, मा प्रतिबन्धं च कुरुत ।

इतः प्रत्यग्रां[4] क्रान्तिमाधाय धाम्नां पति[5]रुदियाय । अद्य बहु शुभं भावीति व्याकृतिपरा द्विजा[6] मधुरं कूजितुं लग्नाः। उत्कृष्टमादर्शमद्यतनमहो[7] दर्शयिष्यतीतीव सोत्साहं कृतजागरा नागराः। अद्य जैनेन्द्रोऽध्वा महद्गौरवमाधास्यतीतीव प्रोत्फुल्लवदनारविन्दा विरेजिरे मुनीन्द्रचन्द्राः । किं गृहमेधी[8] वा पापप्रतिषेधी मदङ्गजो भावीत्यनल्पविकल्पैः साकं विहितान्तर्जल्पौ धारिणीऋषभदत्तावपि संजातजागर्यौ ।

---

१ नीरम् २. जितकामदेवस्य ३. पोतवाहकम्, (सांयान्त्रिकः पोतवणिक्, इति हेमचन्द्रः) ४. नूतनाम्, (प्रत्यग्रं नूत्ननूतने, इति हेमचन्द्रः) ५. सूर्यः ६. पक्षिणः ७ अहः=दिनम् ८. गृहस्थः

हुई मुझे कोस रही है। हन्त ! मैं सभी पापों का एकान्त रूप से प्रायश्चित्त करूंगा। घोर संयम ग्रहण कर अपनी आत्मा निर्मल बनाऊंगा। अत: तुम अब अपनी इच्छानुसार करो। मैं यही आचरण करूंगा इसमे किंचित् भी सन्देह मत करो।'

इस अतर्कित और नई बात को सुनकर सभी चोर स्तब्ध हो गए। उनके मुंह खुले ही रह गए, आँखे अनिमेष बन गईं। वे जड़वत् हो गए। उन्होंने कहा—'नाथ ! आज आप वैराग्य की बातें कह कर हमारी आशा पर पानी क्यों फेर रहे हैं ? हम तो आपके अधीन हैं। हम आपको ही जीवन का सर्वस्व मानते हैं। यदि आप श्रामण्य अंगीकार करेंगे तो हमें घर मे रहकर क्या करना है ? क्या हम भी आपकी तरह आपके अनुगामी नही बने रहेगे ? प्रभो ! हम भी आपके भक्त तथा सच्चे अनुचर तभी होगे जब दुर्गम मार्गो मे भी हम आपके सहवास को नहीं छोड़ेगें। अस्तु, जो आपने निश्चित किया है वह करें। हम आपके अनुचर है और अनुचर ही रहेगे। यह कैसे ठीक हो कि स्वामी तो स्वर्ग के अधिकारी बनें और सेवक नरकगामी बनें। यह कभी नहीं होगा। हम आपका अनुगमन करेंगे—इसमे कुछ भी चिन्तनीय नही है।'

अपने अनुगामियों की विचार चारुता को पाकर प्रभव अत्यन्त आनन्दित हुआ। उसने कहा 'भाइयो ! आप धन्य हैं कि आप स्वामी के साथ सम्यक् सौहार्द पालन करने के लिए कृत संकल्प हैं। अहो। काम-देव पर विजय पाने वाले जम्बूकुमार के लोकोत्तार कृत्य को देखकर या उसका विचार कर कौन व्यक्ति विरक्त नही होता ? इस प्रकार के सार्थवाह को पाकर कौन व्यक्ति भव सागर को तैरना नही चाहेगा ? अत: आप अपनी इच्छानुसार करें, विलम्ब न करें।'

उधर नवीन क्रांति को लेकर सूर्य उदित हुआ। आज बहुत शुभ होगा—यह बताने के लिए पक्षी मधुर स्वर से कूजन करने लगे। आज का दिन उत्कृष्ट आदर्श दिखाएगा—यह जानकर सारे नागरिक उत्साह से जागृत हुए ! आज जिनेन्द्रदेव का मार्ग महान् गौरवशाली होगा—यह दिखाते हुए सभी मुनि विकसित वदन होकर बैठे थे। मेरा पुत्र गृहस्थाश्रम मे रहेगा या संयमी बनेगा—इस प्रकार के अनल्प—विकल्पों के साथ धारणी और ऋषभदत्त भी जाग गए।

अष्टाभिः पत्नीभिः सार्धमितो जम्बूकुमारः साक्षाद्धर्मावतार इव पितरौ प्रणन्तुं नीचैरवततार । वैराग्यगद्गदप्रमदाजनपरिवारितः प्रोन्मिषद्धर्षोत्कर्षं मातरपितरौ प्रणनाम। कोऽध्वा निर्णीतस्त्वयेति शनैः ससाध्वसं पृच्छाप्रह्वे पितरि सानन्दं नन्दनः प्रोवाच —"पितरौ ! सहजसमुद्भूतवैराग्यरागरक्ताश्चारुचर्वितविचारैः सुस्थिरंमन्या धन्या न कदापि चलितचेतसः सम्भाव्यन्ते । चित्रं त्विदमेव समुज्जृम्भते यत्सुकुलीना नवीनास्तावकीना अष्टावपि स्नुषाः सहर्षं मामनुसर्त्तुमुत्कण्ठिता वरीवृत्त्यन्ते । वीरोपासकौ ! इदानी वीरमन्यानमून् सानन्दमाज्ञापयतां वर्धयतां[1] च सहजसमुत्थेन शुभाशिषा ।

पुत्रप्रपञ्चितां वाचं निशम्याऽतीव खिन्नाननौ जननीजनकौ स्वगतं विचिन्तयतः स्म—"हा ! किमिदमभूत् ! अस्माभिस्तु निर्मितानि मनोरथमन्दिराणि किमभ्रविलायंविलीनानि[2] ? यथा—साम्प्रतं मदीयो जम्बूः कृतदारसंग्रहो निजाग्रहमव्यग्रमपहास्यति, अष्टाष्टनवोढानव्यप्रेमपथारूढो मूढो व्रतोरीकरणवार्त्तामपि विस्मरिष्यति वितरिष्यति च चारित्राय जलाञ्जलिम् । हन्त ! एकापि द्वितीया[3] कथं नरं वानरमिव नर्त्तयति परावर्त्तयति च बाल्यकालसञ्चितान् शुभान् सकल्पान् । एता नागर्योऽप्यष्टाष्टसम्भूता विलासिन्यो न कथमेनं चालयितुमलम्बभूवुः ? हा ! व्रजत्यस्माकं जीवनसर्वस्वम्, नयनयोश्च ज्योतिः, साम्प्रतं किं कुर्मः ? क्व यामः ? नूनमेनं गृहे रक्षितुं सर्वेऽपि विहिता हितोपाया नैष्फल्यमायाताः, जाता परितः शून्यता, प्रसृता च सर्वतोऽन्धकारलहरी नः । अहह ! स्वप्नं तु न सेवामहे ? अहो ! पुत्रस्तु प्रव्रज्यायै व्रजति वयं गार्हस्थ्यं भुञ्ज्मो[4] धिग्-धिग् ! नैतदौचितीमुच्चिनोति बत ! बत ! यस्य भोगकालः स तु योगी, येषां योगाऽवसरस्ते संसारासक्ताः । यः सुकुमारः कुमारः स तु कर्कशतपस्यायै चरति, वयं वलितपलिता गृह सेवामहे । यस्य खादनस्य पानस्य च दिनानि स तु विरसभोगी येषां खादतां दन्ता घृष्टा स्ते वयमद्यापि धृष्टाः षड्रसास्वादनं कर्त्तुम् । नैवम्, वयमपि वीराग्रणीं

---

१. द्विवचनम् २. अभ्रवद् नष्टानि (कर्मणि चोपमाने इति णम्) । ३. सहधर्मिणी (द्वितीया सहधर्मिणी इत्यमरः) ४. "भुञ्जोऽपालने" इति परस्मैपदम् ।

इधर साक्षात् धर्म का अवतार जम्बूकुमार अपनी आठों पत्नियों के साथ माता-पिता को प्रणाम करने के लिए नीचे आया। वैराग्य गद्-गद, ललनाओ से परवेष्टित, जम्बूकुमार ने विकसित हर्षोत्कर्ष से माता-पिता को प्रणाम किया। शंकित होते हुए पिता ने धीरे से जम्बूकुमार से पूछा—तुमने कौन सा मार्ग निश्चित किया है ? जम्बू कुमार ने आनन्द से कहा—माता-पिता ! जो व्यक्ति सहज वैराग्य के राग से रक्त होता है और जिसके विचार सुस्थिर होते हैं, वह कभी विचलित नही होता। आश्चर्य तो यही है कि आपकी सुकुलीन ये आठों नई वधुएं सहर्ष मेरा अनुसरण करने के लिए उत्कण्ठित हो रही हैं। हे महावीर के उपासको ! आज आप इन वीरों को आज्ञा दें। अपने शुभाशीर्वाद से इनका वर्धापन करें।'

अपने पुत्र की बातो को सुनकर माता-पिता खिन्न हो गए। उन्होंने मन ही मन सोचा—"हा ! यह क्या हुआ ? हमने जिन मनोरथों का निर्माण किया था, क्या वे बादलो की भांति विलीन हो गए ? हमने सोचा था कि हमारा जम्बू जो अभी अभी विवाहित हुआ है, अपना आग्रह छोड़ देगा और इन आठो वधुओं के नए प्रेम में मोहित होता हुआ व्रत अंगीकार करने की बात ही भूल जायेगा और चारित्र को जलाञ्जलि दे देगा। हन्त ! एक भी स्त्री मनुष्य को बन्दर की तरह नचा देती है और बाल्यकाल में संचित शुभ संकल्पो को परिवर्तित कर देती है। वहां अत्यन्त चतुर और परम सौन्दर्यशालिनी ये आठ विलासिनी अंगनाएं इसको विचलित करने मे समर्थ क्यो नहीं हुई ? हा ! हमारा जीवन सर्वस्व और आंख का उजाला चला जा रहा है, अब हम क्या करें ? कहां जाएं ? उसको घर मे रखने के लिए समस्त हितकारी उपाय निष्फल हो गए। चारों ओर शून्यता दीख रही है, हमारे चारों ओर अन्धकार छा गया है। अहो ! हम स्वप्न तो नहीं देख रहे हैं ? अहो ! पुत्र तो प्रव्रज्या लेने जा रहा है और हम गार्हस्थ्य भोगें,—धिक्कार है, धिक्कार है। यह उचित नही है। बत! बत! जिसके भोग भोगने का समय है वह तो योगी हो रहा है और जिसके योग का काल है वे ससार मे आसक्त हो रहे हैं। जो कुमार सुकुमार है वह कर्कश तपस्या करने के लिए चला जा रहा है और हम जिनकी झुरियां पड़ रही है घर मे बैठे है। जिसके अब खाने पीने के दिन हैं वह अब नीरस भोगी बन रहा है और जिनके खाते-खाते दांत घिस गए, वे हम षड्रस भोजन के लिए धृष्ट हो रहे हैं। यह नही

नन्दनमनुकरिष्यामः संचरिष्यामस्तेन परिष्कृते च पथि" । एवं चेतसि निश्चित्य प्रवीरमानिनौ सहर्षं प्रत्यूचाते—"नन्दन ! सानन्द स्वविधित्सित[1] साधय, समाराधय लघ्वात्मनीनं कार्यम् । परं सांयान्त्रिकेन त्वयेषत्करो[2] मादृशामप्युद्धारो वर्त्तते ऽतो वयमपि त्वामनुकर्त्तुमुत्सहामहे, तारयास्मादृशान्, लभस्वानृण्यं च स्वपित्रोः" ।

श्रवामृतं स्रवता मधुरमास्रवेण[3] सुतेन न्यवेदि—'पितरौ ! भव्या भवदीया भावना । देवार्यवर्याणामन्तेवासिनो यादृशाः प्रवीराः श्रूयन्ते तादृक्षैव वीरता भवद्भ्यां स्फुटं प्रदर्शिता । मय्यपि प्रादुर्भवन्तः सुसंस्कारा भवत्सकाशादेव कक्षीकृताः सन्ति, धन्यंमन्योऽहं यस्य वर्षीयांसो[4] मनस्विनो विलसन्ति ।

अस्तु, प्रजिघाय[5] स्वनिर्णीतः शुभसन्देशोऽष्टानामपि जम्बूसधर्मिणीनां मातृपितृप्रमुखाणां पार्श्वम्-यत्सपत्नीको जम्बूरद्यभागवतीं दीक्षां नूनं कक्षीकरिष्यतीति । प्रातः किं भावीति विमर्शपरायणास्तासां पितरः पूर्वमेवासन्, इदं वाचिकमाकर्ण्य शून्यमनस्का इव समजनिषत । हा ! कां कां बृहदाशां हृदि निदधानाः परमप्रेमपोषिता नः सुताः पतिं वव्रिरे, साम्प्रतं सर्वमप्यन्यथैव जातम् । हन्त! दुराराध्या भाविनी रेखा । अहो ! तन्वीमप्यर्त्तिं[6] सोढुमनर्हास्तास्ताः तन्वङ्ग्यः कथङ्कारमर्त्तिमयं संयमभारं वहिष्यन्ते ? अस्माकमेकमपि कटुशब्दं कर्णे कृत्वा शीताहतकमलिन्य इव या बाला विमनायिता भवन्ति स्म, कथमिव ता येषां केषांचिद् द्वेषदुष्टानाक्रुष्टान् सहिष्यन्ते ? भोजनयोजनायां स्तोकमपि चेत् सामग्रीवैकल्यं तदात्वनाशित[7]म्भवमशनमभवद् यासां ताः प्रतिसद्म भ्रामं-भ्रामं यदेकत्रीकृतं भैक्षं[8] कथमिव भक्षिष्यन्तितराम् ? उपवनेऽपि यासामयानं गमनं खेदकृदासीत् ताः कथं स्वोपधिवीवधं[9]स्वांसे[10] बिभ्राणा उज्झितोपानत्काः परःसहस्रान् क्रोशान् संक्रमिष्यन्ति ? अहह ! स्वप्नेऽपि स्वीकृतः संयमः समुद्वेजयति वीरमानिनामप्यन्तःकरणानि, त कथमिव पारं नेष्यन्ति तासां नवनीतकोमलं करणम्[11]? उत, सर्वमपि शैथिल्यं

---

१. त्रिधातुमिष्ठम् २. सुकरः ३. आज्ञाकारिणा (आस्रवो वचने स्थितः इति हेमचन्द्रः) ४. ज्यायासः ५. प्रेषितवान् ६. सूक्ष्मामपि ७. "भावेचाशिते भुवः

होगा, हम वीरों मे अग्रणी अपने नन्दन का अनुकरण करेंगे और उसके द्वारा परिष्कृत मार्ग पर चलेंगे।" इस प्रकार अपने मन मे निश्चय कर उन्होने प्रत्युत्तर दिया—'नन्दन ! आनन्द से तू अपने इच्छित मार्ग को साध, शीघ्र ही तू आत्म हित की आराधना कर। तुझ जैसे तारनहार से हमारा भी कल्याण होगा। हम भी तेरा अनुकरण करने के लिए उत्साहित हो रहे है। हम जैसो को तू तार और अपने माता पिता के ऋण से मुक्त हो।'

विनीत पुत्र ने मधुर वाणी से कहा—'पितरो ! आपकी भावना सुन्दर है। भगवान् महावीर के अन्तेवासी जितने वीर सुने जाते हैं वैसी ही धीरता आपने दिखाई है। मेरे मे प्रकट होने वाले सुसंस्कार भी आप से ही मैंने पाए हैं। धन्य हूं मैं जिसके बडे-बूढ़े भी मनस्वी है।'

अस्तु, जम्वू की आठों पत्नियो के माता-पिता के पास यह शुभ सन्देश भेजा कि जम्वूकुमार अपनी आठो पत्नियो के साथ भागवती दीक्षा ग्रहण करेगा। प्रातः काल क्या होगा ? यह विचार-विमर्श कर ही रहे थे कि उन्होने यह वात सुनी। वे शून्यमनस्क हो गये। हा ! परम प्रेम से पोषित हमारी पुत्रियो ने किन किन विशाल आशाओ को हृदय मे धारण कर विवाह किया था, आज वह सभी विपरीत हो रहा है। हन्त ! भावी की रेखा दुराराध्य होती है। अहो ! वे कोमलाङ्गी पुत्रियां थोड़ा भी कष्ट सहन नही कर सकती थी, वे कष्टमय संयम के भार को कैसे सहन करेंगी ? हमारा एक कटु शब्द भी सुनकर जो बालाए शीत से प्रताड़ित कमलिनी की तरह हो जाती थी, वे किस प्रकार जिस किसी के द्वेष-दुष्ट आक्रोशो को सहन करेंगी ? यदि कभी भोजन की सामग्री मे थोड़ी-सी कमी हो जाती तो उनका भोजन अतृप्तिकर हो जाता, वे घर-घर भिक्षा से एकत्रित किये गए भोजन को कैसे करेंगी ? उपवन मे भी वाहन के विना जिनका जाना खेदकर हो जाता, वे अपने उपकरणो के भार को कंधो पर लादकर विना जूते हजारों कोश कैसे चलेंगी ? आह ! स्वप्न में भी स्वीकृत संयम का विचार वीर पुरुषो के मन को भी कम्पित कर देता है तो इनका नवनीत-सा कोमल शरीर उस संयम का पार कैसे पाएगा ? अथवा सारी शिथिलता या दृढता मन पर

---

ख.", आशितो भवत्यनेनेत्याशितम्भवमशनम् ततो नञ। ८. भिक्षाणां समूह. ९. स्वोपकरणभारम् (भारे विवधवीवधौ, इति हेमचन्द्रः) १०. स्वस्कन्धे ११. वपुः

दार्ढ्यं वा मनोनिर्भरं वेविद्यते, जाते मनोद्रढिम्नि सर्वमपीषत्करं महामनसाम्। साम्प्रतमस्माभिः किं करणीयमिति न निर्णयति चलाचला प्रकृतिः (वीरतां समुज्जीवयन्तः)। अहो! वयं किं कार्पण्यमाराधयामः? किमु नानन्तशक्तिधारी नामास्माकमात्मा? किमु न वयं लोकोत्तरं जामातृ-पुत्र्यनुकरणं कर्त्तुं शक्यामहे? अवश्यं वयमेव संयममादास्यामहे, समुपासिष्यामहे चात्मना परमात्मानम्, को नु एतादृशः स्ववसरो मेलिष्यति पश्चात्? इत्थं सुचारु विचार्य पुनः सन्देशः प्रेषितः—"यद् भवतां वैश्वजनीनः सन्देशः सम्प्राप्तः। धन्यधन्याः श्रीमन्तो यामिन्यां यदुपयामं[1] विधाय व्युष्टे[2] संयमाय निष्टङ्कनम्। समुल्लसति समस्तेऽपि साधुभोग्यसामग्रीसन्दोहे यौवनारम्भेऽनुनयति यौवतेऽपि[3] च सन्न्यासपथि पदविन्यासोऽमरेतिहासपृष्ठेषु स्वर्णाक्षरैर्लिखितो भविष्यतीति न संशयः। गुणाढ्य! अस्मदीयाः परमप्रेमसुधासारिण्यः सुकुमाराः सुता भवन्तमनुकर्त्तुं कृतोत्साहा इति महदद्भुतं विभाति नूनमस्मन्मनसि। उत, क्षणमात्रसज्जनसङ्गतिः किं किमतर्कितं परावर्त्तनं नाभिलषति? न जायते किमथवा झगिति स्पर्शमणियोगादऽयोऽपि स्वर्णमयम्। इतरच्च, अदम्भभाजा भवता पूर्वमेव स्पष्टीकृतमासीत् यदहमहमुंखे चारित्र्यचञ्चुर्भविष्यामीति। आस्माकीनाः पुत्र्योऽपि मार्गद्वयं निर्णीयैव भवन्त पतितया स्वीचक्रिरे; अतः साध्यतां सुखेन संयमो वयमपि भवत्पृष्ठगा भविष्यामो भवतु भवान् प्रष्ठः[4], नष्टा भवन्तु सर्वा अपि विघ्नपरम्पराः, अरिष्टतातिरस्तु[5] जगतां ते कल्याणी च कल्पना।

सर्वस्मिन्नपि नगरे सूर्यदीधिति[6]रिव प्रकाशमाप्ता जम्बूसंयमकथा। विस्मयस्मेरवदनास्त्रिकचत्वरादिष्वेकीभावमाप्ता जना एतामेव कथां पप्रथिरे। कश्चिज्जम्बूकुमारस्यालौकिकं वैराग्य स्तौति, इतरस्तत्पत्नीनां पातिव्रत्यं विवृणोति, परस्तस्करपञ्चशतीं वैराग्यमापन्नां नौति, एके तत्पितृचरणानां धैर्यं प्रशंसन्ति, अन्ये सुधर्मस्वामिनां

---

१. विवाहम् २. प्रभाते,(व्युष्टं, विभातं, प्रत्यूषमिति हेमचन्द्रः। ३. युवतीना व्रजे ४. अग्रगामी ५. क्षेमङ्करः, (क्षेमङ्करो ऽरिष्टतातिरिति हेमचन्द्रः) ६. सूर्यद्युतिः

ही आधारित है। मन की दृढ़ता होने पर मनस्वी व्यक्तियो के लिए सभी सुकर हो जाता है। अब हमें क्या करना चाहिए, यह हमारी चंचल प्रकृति निर्णय नही कर रही है। (वीरता को जागृत करते हुये) अहो ? हम क्यो कृपणता की आराधना करे ? क्या हमारी आत्मा में अनन्त शक्ति नही है ? क्या हम लोकोत्तर प्रवृत्ति मे संलग्न होने वाले हमारे जामाता और पुत्रियों का अनुकरण करने में असमर्थ है ? हम निश्चित ही संयम ग्रहण करेंगे और आत्मा से परमात्मा की उपासना करेंगे। ऐसा सुअवसर आगे कब मिलेगा ?— इस प्रकार विचार कर उन्होने पुनः संदेश भेजा कि "आप का विश्व के लिये हितकारी सन्देश प्राप्त हुआ। आप धन्य हैं कि रात्रि में विवाह सम्पन्न कर प्रातःकाल संयम के लिये तत्पर हो गये। सुन्दर सामग्री की प्रचुरता और यौवन के प्रारम्भ मे भोग के लिये अनुनय करने वाली सुन्दर युवतियो का सान्निध्य होते हुये भी आप संन्यास-पथ पर पादन्यास कर रहे हैं यह इतिहास के अमर पृष्ठो पर स्वर्णाक्षरो से अंकित होगा, इसमे कोई सशय नहीं है। गुणाढ्य ! हमारी परमप्रिय सुकुमार बालायें आपका अनुकरण करने के लिए उत्साहित हैं, यह बात हमारे मन मे अपार विस्मय पैदा करती है, अथवा सज्जन व्यक्तियो का क्षणिक सहवास भी क्या अतर्कित परावर्त्तन नही ला देता ? क्या पारस का स्पर्श पा लोहा भी सोना नहीं हो जाता ? सरल हृदय! आपने तो यह पहले ही स्पष्ट कर दिया था कि 'मैं प्रातःकाल चारित्र अंगीकार करूंगा' और हमारी पुत्रियो ने भी दो मार्गो का निर्णय करके ही आपको पति के रूप मे स्वीकार किया था। अतः आप सुखपूर्वक संयम की साधना करें, हम भी आपके अनुयायी बनेंगे। हमारी यही कामना है कि आप हमारे अग्रगामी हों, सारी विघ्नपरम्पराएं नष्ट हो और आपकी कल्याणी कल्पना जगत् का कल्याण करने वाली हो।

जम्बू के संयम ग्रहण की बात सारे नगर मे सूर्य की किरणो की भान्ति फैल गई। तिराहे-चौराहे पर लोक एकत्रित होकर अत्यन्त विस्मय से इसी बात का विस्तार करने लगे। कोई जम्बूकुमार के अलौकिक वैराग्य की स्तुति करता है, कोई जम्बूकुमार की पत्नियो के पातिव्रत्य धर्म की प्रशंसा करता है, कोई वैराग्य प्राप्त ५०० चोरों की सराहना करता है, कोई उनके माता-पिता के धैर्य की प्रशंसा करता है, कई सुधर्मास्वामी के गौरव का गान

गौरवं गायन्ति, अपरे जिनशासनं च प्रभावयन्ते। किं बहुना, सर्वत्रै-वेषा शुभा कथा समुज्जृम्भते, सर्वमपि नगरं मोमुदितं विकस्वर च विलोक्यते। केचित् पूर्वमेव सुधर्मस्वामिनां सभामध्यूषुः। इतरे जम्बू-मनुगन्तुं सज्जीभूय स्थिताः सन्ति। परे अहम्पूर्विकया जम्बूं द्रष्टुं मन्दिरस्याग्रतो भृशं सांकट्यमनुभवन्ति।

इतः सर्वेऽपि पञ्चशतसप्तविंशतिसंख्याका मुमुक्षवो भावभिक्षुकाः संभूताः। तदानीमेव जम्बूमनुकुर्वाणा, साटोपं प्रस्थिता, जनानां जय-जय, नन्द-नन्देति मुखरितदिगन्तरा, कोकिलकण्ठीनामद्भुतवैराग्य-मयमधुरगानैरोमाञ्चितजनसमूहा, दर्शनार्थिजनैरूर्ध्वीकृतमन्दिर-शिखरा, अनास्तिकानां परिवर्त्तितहृदयभावा जिनशासनमतीव समुद्दीपयमाना वैरङ्गिकानां शोभायात्रा उपसुधर्मस्वामि[1] संप्राप्ता।

प्रभुणा सम्यगुपदिश्य भावदार्ढ्यं परीक्ष्य सावद्ययोगान् प्रत्या-ख्याप्य च सर्वेऽपि लुञ्चिताः शिष्यत्वेनाङ्गीकृतास्ते अन्तःसाधुसभं[2] विरेजिरे, आत्मध्यानतल्लीना जीवनमुक्ताश्च सजज्ञिरे। धन्यं जिनशासनम् ?

इति श्री चन्दनमुनिविरचिते प्रभवप्रबोधे गद्यकाव्ये
नवमः प्रकाशः



१. सुधर्मस्वामिसमीपम् २. साधुसभामध्ये, "पारे मध्येऽग्रेऽन्तःषष्ठ्या वा" इति समासः

करते हैं, कई जिन-शासन की प्रभावना करते हैं; अधिक क्या कहे, सर्वत्र यही शुभ चर्चा चल रही थी। सारा नगर हर्ष-विभोर हो रहा था। कई व्यक्ति सुधर्मा स्वामी की सभा मे पहले ही जा बैठे। कई व्यक्ति जम्बू के साथ जाने के लिए सज-धज कर प्रतीक्षा करने लगे और कई व्यक्ति जम्बू को देखने के लिए उतावले हो उठे। मार्ग मे भीड़ इतनी थी कि सारा भूतल जन संकीर्ण हो गया था।

इधर सभी ५२७ व्यक्ति मुनि बनने के लिये एकत्रित हुए। उसी समय वैरागियो की वरयात्रा जम्बू के पीछे-पीछे ठाट से चलने लगी। लोगो की "जय-जय नन्द-नन्द" ध्वनि से सभी दिशाएं गूंज उठी। स्त्रियो के वैराग्यमय मधुर गान से सारा जन समूह रोमांचित हो उठा। मकानों के शिखर दर्शनार्थियो से भर गए। नास्तिक व्यक्तियो के हृदय को परिवर्तित करने वाली, तथा जिन-शासन को दीपाने वाली वह शोभायात्रा सुधर्मा स्वामी के पास पहुंची।

सुधर्मा स्वामी ने उन्हे उपदेश दिया। उनके भावों की दृढ़ता का परीक्षण कर उन्हे सर्व सावद्य योगो का प्रत्याख्यान कराया, उनका केश लुंचन कर उन्हे शिष्यत्व के रूप मे स्वीकार किया। वे सभी साधु-सभा मे शोभित होने लगे और साधना कर .आत्म ध्यान मे तल्लीन होकर जीवन-मुक्त हो गए। जिन-शासन धन्य है।

## नवां प्रकाश समाप्त



## अथ काव्यकर्त्तुः प्रशस्तिः

दुर्वारिसंसारसमुद्रमग्ना-नुद्धर्त्तुकामो जिनशासनेऽस्मिन् ।
बभूव भिक्षुर्भगवानदभ्र-भ्रमान्धकाराय सहस्रभानुः ॥१॥

एकैकतो विशिष्टा, आचार्या भारिमल्लाद्याः ।
संजातश्चाष्टमपदमधिकर्त्ता कालुरामाह्वः ॥२॥

शुष्का संस्कृतवाटी, सिक्ता सद्बोधपाथसा येन ।
सार्वत्रिकी प्रवृद्धिं, नीतस्तेरापथो लोके ॥३॥

तेषां चरणसरोजे, ज्ञानमरन्दं निपीय मधुप इव ।
मादृक्षोऽप्यल्पज्ञः, किञ्चिद् गुञ्जारवं कुरुते ॥४॥

अधुना नवमाचार्याः, श्री तुलसीत्याख्यया समाख्याताः ।
आदर्शदर्शनास्ते, भ्रामं-भ्रामं भुवं पुनते ॥५॥

अणुव्रतान्दोलनमिह, सामयिक नीतिधर्म निष्णातम् ।
येन साधु सञ्चाल्य, ख्यातिर्विष्वङ्मुखी नीता ॥६॥

मुनिपूनमचन्द्रो मां, प्रेरितवान् किमपि चारु निर्मातुम् ।
साहित्यसर्जने दृग्, यद् विलसति शासनाधिपतेः ॥७॥

अल्पसमासं सुलभ, बोधविवर्धकमसूक्ष्मबुद्धीनाम् ।
रचितं चन्दनमुनिना, काव्यमिद शान्तरससुहितम् ॥८॥

सिद्धिनभोऽभ्र[1]कराब्दे, ज्येष्ठे मासे तथा च सौराष्ट्रे ।
जामनगर्यां पूर्तिः, भव्यानां श्रेयसे भूयात् ॥९॥

॥ इति काव्यकर्त्तुः प्रशस्तिः ॥

। तत्समाप्तौ समाप्तमिदं काव्यम् ।

---

१. वि० सा० २००८ ज्येष्ठ मास

# काव्य-कर्त्ता की प्रशस्ति

दुर्वार संसार-समुद्र मे मग्न व्यक्तियो का उद्धार करने के इच्छुक भिक्षु भगवान् इस जिन-शासन (तेरापंथ) मे हुए। विभ्रम रूपी सघन अन्धकार के लिये सहस्ररश्मि सूर्य के समान थे।

इस तेरापन्थ शासन मे भारिमल्ल आदि आचार्य एक-एक से विशिष्टतर हुए हैं। आठवें आचार्य कालूगणी थे।

उन्होंने शुष्क संस्कृत वाटिका को सद्‌बोध-जल से सीचा और तेरांपथ की सार्वत्रिक वृद्धि की।

उन पूज्यपाद के चरण-कमल मे रहकर मैंने मधुकर की तरह ज्ञान मकरन्द पीया है और इसीलिए मेरे जैसा अल्पज्ञ भी आज यत्‌किंचित् गुंजारव कर रहा है।

वर्तमान मे नवें आचार्यश्री तुलसी है। वे आदर्श-दर्शन है और घूम-घूम कर (भारत) भूमि को पवित्र कर रहे हैं।

उन्होंने अणुव्रत आन्दोलन का निपुणता से संचालन तर बहुत ख्याति प्राप्त की है यह आन्दोलन सामयिक है और नीति-धर्म के उपदेश मे निष्णात है।

मुनिश्री पूनमचन्दजी ने सुन्दर काव्य के निर्माण के लिये मुझे प्रेरित किया। आचार्यश्री की भी साहित्य-सर्जन की ओर दृष्टि है, ऐसा मैंने सोच इस काव्य की रचना की।

यह काव्य अल्प समासवाला, मंद बुद्धि वाले व्यक्तियो के ज्ञान को बढ़ाने वाला, शान्तरस से परिपूर्ण और सुलभ है॥

इस काव्य की पूर्ति वि० सं० २००८ ज्येष्ठ मास मे सौराष्ट्र के प्रसिद्ध नगर जामनगर मे हुई। यह प्राणियो के कल्याण के लिए हो।

॥ इति समाप्तमिदं काव्यम् ॥